"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 316 ] रायपुर, गुरुवार, दिनांक 18 जुलाई 2013—आषाढ़ 27, शक 1935

### तकनीकी शिक्षा, जनशक्ति नियोजन, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 18 जुलाई 2013

### आदेश

क्रमांक एफ 5-68/2013/जन.नि./42.—राज्य शासन एतद्द्वारा दंतेवाड़ा लाइवलिहुड कॉलेज के अनुरूप प्रदेश के सभी जिलों में लाइवलिहुड कॉलेज स्थापित करने के उद्देश्य से लाइवलिहुड कॉलेज परियोजना संलग्न विवरण के अनुरूप स्वीकृत करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**निधि छिब्बर**, सचिव.

# लाइवलिहुड कॉलेज परियोजना (विवरण)

**Livelihood College का पंजीयन**— कलेक्टर की अध्यक्षता में जिला स्तर पर एक सोसायटी रजिस्ट्रेशन कराया जाना प्रस्तावित है. इसके पश्चात् लाईवलिहुड कॉलेज का पंजीयन भारत सरकार की SDI (Skill Development Initiative) एवं राज्य सरकार की मुख्यमंत्री कौशल विकास योजना (MMKVY) में होगी.

**जिला परियोजना Livelihood College : DPLC**

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | कलेक्टर | — | पदेन अध्यक्ष |
| 2. | मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत/निदेशक | — | पदेन उपाध्यक्ष |
| 3. | प्राचार्य (नोडल अधिकारी) | — | सदस्य सचिव |
| 4. | जिला स्तरीय अधिकारी सभी प्रमुख विभाग (आजीविका से संबंधित) | — | सदस्य |
| 5. | विभिन्न सेक्टर्स के विशेषज्ञ | — | सदस्य |

**Livelihood College में प्रस्तावित पद संरचना निम्न है :—**

Livelihood College का जिला स्तरीय सेट–अप

| क्र. (1) | पदनाम (2) | पदों की संख्या (3) | वर्गीकरण (4) | वेतन बैंड (5) | ग्रेड वेतन (6) | रिमार्क (7) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | अध्यक्ष | | कलेक्टर | | पदेन | |
| 2. | निदेशक (मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत) | 1 | प्रथम श्रेणी | | पदेन | |
| 3. | प्राचार्य (नोडल अधिकारी) | 1 | प्रथम श्रेणी | 15600–39100 | 6600 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 4. | सहायक परियोजना अधिकारी | 2 | द्वितीय श्रेणी | 15600–39100 | 5400 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 5. | संकाय सदस्य (स्थायी) | 3 | द्वितीय श्रेणी | 15600–39100 | 5400 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 6. | संकाय सदस्य (अस्थायी) | 3 | द्वितीय श्रेणी | 9300–34800 | 4800 | संविदा/outsourcing |
| 7. | लेखा सहायक | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 2800 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 8. | कनिष्ठ सहायक वर्ग–03 | 2 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 | संविदा |
| 9. | ड्रायवर | 1 | तृतीय श्रेणी | 5200–20200 | 1900 | संविदा |
| 10. | चौकीदार | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 4750–7440 | 1300 | संविदा |
| 11. | भृत्य | 2 | चतुर्थ श्रेणी | 4750–7440 | 1300 | संविदा |
| 12. | स्वीपर | 1 | चतुर्थ श्रेणी | 4750–7440 | 1300 | संविदा |
| | **कुल पदों की संख्या** | **18** | | | | |

**State Project Livelihood College : SPLC**

**लाईवलिहुड कालेज राज्य परियोजना के उद्देश्य**— इसके लिये राज्य परियोजना लाईवलिहुड कालेज की स्थापना की जाना है. प्रदेश के प्रत्येक जिलों में लाईवलिहुड कालेज की स्थापना, दंतेवाड़ा मॉडल पर करने हेतु जिला प्रशासन को दिशा–निर्देश, मार्गदर्शन एवं वित्तीय संसाधन (gap funding के रूप में) उपलब्ध कराना, लाईवलिहुड कालेज प्रारंभ होने पर संचालित कौशल प्रशिक्षण कार्यक्रमों का पर्यवेक्षण करना एवं लाईवलिहुड कालेज को जिले में युवाओं के प्रशिक्षण एवं उद्यमिता विकास केन्द्रों के रूप में स्थापित करना.

**राज्य परियोजना लाईवलिहुड कालेज के दायित्व—**

(1) प्रत्येक जिले में लाईवलिहुड कालेज की स्थापना हेतु जिला प्रशासन को सहयोग एवं मार्गदर्शन प्रदान करना.

(2) लाईवलिहुड कालेजों की प्रशासकीय संरचना तय करना.

(3) लाईवलिहुड कालेज की प्रशासकीय कार्यप्रणाली तय करना.

(4) लाईवलिहुड कालेज के वित्तीय प्रबंधन को तय करना.

(5) कौशल प्रशिक्षण के लाईवलिहुड कालेज में होने वाले संचालन के मापदण्ड तय करना.

(6) लाईवलिहुड कालेजों को उद्यमिता विकास केन्द्रों के रूप में स्थापित करना.

(7) कौशल प्रशिक्षण के साथ-साथ रोजगार/स्वरोजगार के लिए उद्योगों एवं वित्तीय संस्थानों से समन्वय स्थापित करना, जिससे प्रशिक्षण प्राप्त युवाओं को रोजगार/स्वरोजगार प्राप्त हो सके.

(8) सभी शासकीय/अर्द्धशासकीय विभागों से कौशल प्रशिक्षण योजनाओं के लिए समन्वय स्थापित करना.

(9) उपरोक्त कार्यों हेतु आवश्यक नियम/उपनियम आदि बनाना.

**राज्य परियोजना Livelihood College कार्यालय की संरचना—**

अ. प्रस्तावित पद संरचना निम्न हैं :—

| क्र. (1) | पदनाम (2) | पदों की संख्या (3) | वेतन बैंड (4) | ग्रेड वेतन (5) | रिमार्क (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | मुख्य कार्यपालन अधिकारी | 1 | 15600-39100 | 7600 | आई.ए.एस. संवर्ग |
| 2. | अति. मुख्य कार्यपालन अधिकारी | 1 | 15600-39100 | 6600 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 3. | संयुक्त संचालक | 1 | 15600-39100 | 5400 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 4. | उप संचालक | 2 | 15600-39100 | 5400 | प्रतिनियुक्ति/संविदा |
| 5. | लेखापाल | 1 | 5200-20200 | 2800 | संविदा |
| 6. | सहायक ग्रेड-2 | 2 | 5200-20200 | 2400 | संविदा |
| 7. | सहायक ग्रेड-3 | 3 | 5200-20200 | 1900 | संविदा |
| 8. | डाटा एन्ट्री आपरेटर | 2 | 5200-20200 | 2400 | संविदा |
| 9. | वाहन चालक | 3 | 5200-20200 | 1900 | संविदा |
| 10. | भृत्य | 3 | 4750-7440 | 1300 | संविदा |
| | कुल पद | 19 | — | — | — |

ब. **राज्य स्तरीय सलाहकार समिति—**

अध्यक्ष — पदेन सचिव, जनशक्ति नियोजन विभाग

विभिन्न सेक्टर्स के विशेषज्ञ — सदस्य

मुख्य कार्यपालन अधिकारी Livelihood College — सदस्य सचिव

स. **राज्य स्तरीय शासी निकाय—** छत्तीसगढ़ स्टेट स्किल डेव्हलपमेंट अथारिटी (CSSDA) के अंतर्गत निर्धारित शासी निकाय ही राज्य परियोजना Livelihood College की शासी निकाय होगी.

द. **राज्य स्तरीय कार्यकारी समिति—** छत्तीसगढ़ स्टेट स्किल डेव्हलपमेंट अथारिटी (CSSDA) के अंतर्गत निर्धारित राज्य स्तरीय कार्यकारी समिति होगी.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2013.